दागी गयीं, ८वीं ज़ीक़ाद अथवा दिनाक १ जुलाई १८५७ ई० को नाना साहब ने कानपुर के कोतवाल हुलाससिह तथा अन्य अधिकारियों के नाम निम्न-लिखित आज्ञा-पत्र भेजे।

(१) कोतवाल हुलाससिंह को

"परमात्मा की अनुकम्पा से एवम् सम्राट् (मुगल) के सौभाग्य से, पूना और पन्ना के सारे अंग्रेजों का हनन करके उन्हें नरक भेज दिया गया है और पाँच सहस्र अंग्रेज भी जो दिल्ली में थे सम्राट् की सेनाओं द्वारा तलवार के घाट उतार दिये गये हैं। सरकार अब चारों ओर विजयी हो गयी है। अत आपको आज्ञा दी जाती है कि इन शुभ समाचारों को समस्त नगरों और ग्रामो मे डुग्गी पिटवा कर घोषित करा दें, जिसमें सब सुनकर प्रसन्नता मनायें। भय के समस्त कारण अब दूर हो गये हैं।"

दिनाक ८वीं ज़ीक़ाद तदनुसार १ली जुलाई १८५७ ई०।

× × × ×

(२) कोतवाल हुलाससिंह को

"चूँकि नगर के इक्के-दुक्के लोग, फिरगी सेनाओं का इलाहाबाद से कूच करने का समाचार सुन करके अपने घर छोड़कर ग्रामो में शरण ले रहे हैं, एतद् द्वारा आज्ञा दी जाती है कि आप सम्पूर्ण नगर में घोषणा करा दीजिए कि अंग्रेजों को परास्त करने के लिए पदाति सेना, अश्वारोही और तोपखाना कूच कर चुका है। जहाँ भी वे मिलें, फतेहपुर में, इलाहाबाद में अथवा और जहाँ भी वे हों प्रतिशोध लेने हेतु सेना उनको पूर्णरूप से दण्डित करे। सब लोग बिना किसी भय के अपने-अपने घरों में रहें और सदैव की भाँति अपने उद्योग-धन्धों में लगे रहें।"

दिनाक १२वीं ज़ीकाद, तदनुसार ५वीं जुलाई, १८५७ ई०।

× × × ×

(३) कालिकाप्रसाद कानूनगो अवध को

'शुभ कामनाएँ,

आपका प्रार्थना-पत्र, यह समाचार देते हुए प्राप्त हुआ कि जब सात नौकाएँ अंग्रेजों सहित नदी के बहाव की ओर कानपुर से जाती थीं तब आपकी सेनाओं के दो दलों ने सरकारी सेनाओं से मिलकर अबाध गति से उन पर गोलियाँ चलायीं और वे अब्दुल अज़ीज के ग्रामों तक अंग्रेजों का हनन करते चले गये,